॥ अर्हम् ॥

# कवीन्द्र केलि

अपर नाम

# गहूंली संग्रह प्रथम भाग

निर्माता

प्रातः स्मरणीय पूज्यपाद गणाधीश्वर सद्गुरु
श्रीमद् हरिसागरजी महाराज साहब के

शिष्य रत्न

## मुनि प्रवर कवीन्द्र सागर जी महाराज

प्रकाशक


॥ हरिसागर जैन पुस्तकालय ॥
लोहावट जाटावास मारवाड़ ।

सुखसागर ज्ञान विन्दु न० २१

॥ श्रीसुखसागर भगवद् हरि पूज्य सद्गुरुभ्योनम ॥

# कवीन्द्र केलि

अपर नाम

## गहूली संग्रह प्रथम भाग

निर्माता —

॥ मुनि-प्रवर कवीन्द्र सागर जी महाराज ॥

मुद्रण-द्रव्य-दात्री –

श्रीमती कुञ्जी बाई

मालीवाडा हीरानन्द की गली, देहली ।

वीर सं० २४५७-वि० सं० १९८८ ।

मूल्य

पठन अनुशीलन ।

गहूँलियों गान की प्रथा प्राचीन काल से प्रचलित है, वर्त्तमान में व्याख्यान के मध्य में गाई जाती हैं। पूर्व कवियों की बनाई हुई गहूँलियाँ वर्त्तमान में भी सख्यातीत प्रसिद्ध विद्यमान हैं, उन में उस २ समय के अनुकूल भाव-भाषा और तर्जें रही हुई हैं अत गाने में कुछ कम अनुकूलता पड़ती है, उसी अनुकूलता का बढ़ाव के शुभहेतु से 'पूज्यपाद गणाधिश्वर श्रीमान् हरिसागरजी महाराज साहब' क शिष्यरत्न 'मुनिप्रवर कवीन्द्रसागर जी महाराज ने गहूलियों को महात्माओं के गुण ग्राम के साथ शिक्षाप्रद सदुपदेशों से भरपूर सरल मधुर नई तर्जों स हिन्दी भाषा में निर्माण कर के हमारी अभिलाषा पूर्ण की है। परोप काराय सतां विभूतय ।'

प्रस्तुत पुस्तक को श्रीहरिसागर जैन पुस्तकालय' द्वारा प्रकाशनार्थ देहली निवासी जौहरी सोहनलाल जी बहोरे की धर्मपत्नी श्रीमती कूजीबाई ने द्रव्य सहायता द कर स्वपुत्री हीरोदेवी के स्मरणार्थ भेंट स्वरूप वितीर्ण करवाई है। अत धन्यवाद देता हूं और उदारात्माओं का तदनु सरणार्थ प्रेरणा करता हूं।

परिचायक —

रतनगढ़ निवासी वैरागी सोलामल सींघं

---

## ❀ श्रीमती हीरादेवी की संक्षिप्त जीवनी ❀

धर्म आराधितो येन, कृत कर्त्तव्य मात्मन ।
हिताय जीवित यस्य, किं मृत स न जीवति ॥

( कवीन्द्रकेलि )

स्थूल देह को छोड कर के भी धर्मी कर्त्तव्यशील सर्वहितैषिणी आत्माएं पृथ्वीपट से लुप्त नहीं होती, प्रत्युत वही प्रभाव सूक्ष्मकाय से जगत् में जमाये रखती हैं। बस ही श्रीमती हीरो देवी वि० स० १९६७ चैत शु० प्रतिपदा के दिन अपने मोसाल बसई में देहली निवासी जौहरी लाला सोहनलाल जी की धर्मपत्नी श्रीमती कूंजाबाई की कुक्षी से जन्म लेकर, अपने पितृगृह में सामायिक प्रतिक्रमणादि धर्मग्रन्थों का पठन तदनुशीलन करती हुई, स्कूल की ७वीं क्लासमें चारों इल्मों में पास होती हुई विनय विवेक सदाचार-सुशील-शांति आदि गुणों से भरी हुई युवावस्था में कलकत्ता निवासी श्रीयुत लाभचन्द्रजी माडियेके साथ ब्याही गई थी। सुयोग्य गृहिणी पदको सुशोभित करती हुई नवपदकी ओली, अष्टा पद की ओली पञ्चमी तप, पचाणुव्रत आलोचना शत्रुंजयादि महातीर्थों की यात्रा इत्यादि अनेक धर्मकृत्यों को करती हुई दो महीने के विमलचन्द्र नामक बालक को अपना स्मरण चिन्हरूप छोडती हुई वि० स० १९८५ के आश्विन शु० १४ के दिन १८ ह वर्ष की अल्पवय में समाधि से असार ससार को छोडकर, सूक्ष्मकाय-यश कायसे अमरत्व को पाई श्रीमती का सादगी से, स्वाभाविक शांति से भरा फोटू उपयुक्त विषय की साक्षी दे रहा है। प्रत्यक्ष विषये किं प्रमाणम् अत मलम्।

जीवनी लेखक—

रतनगढ़ निवासी वैरागी धोलामल सींघी

# * समर्पण *

घोरतपस्वी पूज्यपाद प्रात स्मरणीय
श्रीमत् छगन सागरसद्गुरु का
सेवा में सादर

ज्ञानी महाध्यानी तपस्वी पूज्य गुरुवर आपका
स्वर्गीय दिन ही है स्मरणसाधक विनाशक पापका।
इसमें सदा से तुच्छ में अत्युच्च भावों से भरा
कुसुकेलि रसरेली समर्पण आप सेवा में धरा॥

दया बुद्धि से देव ! स्वीकारें आशा यही।
दर्शन दें स्वयमेव हृदय भावना मैं कही॥

भवदीय दासानुदास—
कवीन्द्र

विक्रमाब्द—१९८८
भाद्रशुक्ल ६

* श्री सुखसागर सद्गुरुभ्यो नमः *

# ॥ कवीन्द्र केलि ॥

* अपर नाम *

# । गहूली संग्रह प्रथम भाग ।

---

## । श्री गौतम स्वामि गुण वर्णन गहूली । १ ।

। राग—माढ़ावरो ।

नित्य नमो हितकारी रे चेतन ! गुरु गौतम गणधारी ।टेर।
लब्धि निधान ज्ञानगुणागरि, विघ्न विनाशनकारी ।
गुरु अनुरागी परम विरागी, सुमतिजन सुखकारी रे। चेतन।१
सरल सुयुक्ति साधन शक्ति, अद्भुत गुण अधिकारी ।
निरभिमान विधान विधायक, क्षायक भाव विहारी रे ।चे०।२।
जिनने केवल ज्ञान का देवे, दान महा उपकारी ।
शिष्य हुए वे निश्चय करके, होते शिवमग चारी रे । चे० ।३।
गुणसागर भगवान प्रभु थी, वर्द्धमान पटधारी ।
पृथिवी नन्दन वन्दन करते, हार मारमहारि रे । चे० ।४।

श्रुतदेवी जाके मुख पङ्कज, खलत विविध प्रकारी ।
हरि कवीन्द्र नमो गुरु गौतम, वर्ते मङ्गलाचारी रे ।चै०। ५ ।

---

## । श्री पूर्वाचार्य गुरु स्मरण गहूली । २ ।

। राग—माढ ।

नमो शिरनामी गुरु गुणधामी, शासन के शिरताज । टेर ।
पावन जीवन गौतम स्वामी, गणधर गुणमणिमाल ।
मात काल में नाम लिये से, प्रकटे मङ्गल माल । नमो० ।१।
अन्तिम केवलि जम्बूस्वामी, मुक्ति रमा वर कान्त ।
प्रभव प्रभु प्रभृति श्रुतकेवली, देवें बोध नितान्त । नमो० ।२।
महागिरि आदि दश पूरवी, प्रवचन माणाधार ।
देवर्धिगणि जिनभद्रादिक, आगम संग्रहकार । नमो० ।३।
श्रीसिद्धसेन हरिभद्रप्रभु, शासन थम्भ समान ।
ज्ञानी ध्यानी पूर्ण तपस्वी, दिव्य अतिशयवान् । नमो० ।४।
नवाङ्ग वृत्तिकार हुए प्रभु, अभयदेव सूरी द ।
श्रीजिनवल्लभ सूरि किये थे, खंडित पाखंड वृन्द । नमो ।५।
दादा श्रीजिनदत्त सुबोधक, श्रावक सब विशेष ।
आज भी जाके पुण्य प्रताप, भाग विघ्न अशेष । नमो० ।६।

उनके पट्ट परम्पर में हुए, गणि क्षमाकल्यान ।
संवेगी सुविहित गीतारथ, करते स्व पर कल्यान । नमो० ।७।
यथा नाम गुणों के धारक, गणनायक अभिराम ।
श्रीसुखसागर सद्गुरु स्वामी, दुखियों के विसराम । नमो० ।८।
भाग्यवान भगवान गुरु थे, भव वन सारथवाह ।
दिव्य तपस्वी छगनसागरगुरु, हरें त्रिलोक का दाह । नमो० ।९।
गुरु गणनायक श्रीहरिसागर, समकित के दातार ।
नवनिधि सुरतरु वाँछित पूरण, आतम के हितकार । नमो० ।१०।
गुरु पदसेवा अमृत मेवा, दे आनद अपार ।
गुरु गुण कीर्तन दिव्य कवीन्द्रका है शाँति भण्डार । नमो० ।११।

---

## । ज्ञान का खजाना गहूली । ३ ।

। राग—गज़ल ।

गुरु जी ज्ञान का भारी, खजाना खूब खोले हैं ।
नहीं है लूटने वाला जिसे लेना हो ले लेवें । टेर ।
क्षणिक इस जिन्दगानीमें, नहीं फिर हाथ आने का ।
अमोला मान से परा जिसे लेना हो ले लेवें । १ ।
समय पाकर अगर भूले, भवो भव दु ख होने का ।
चिताया है इसीसे कि जिसे लेना हो ले लेवें । २ ।

हृदय भंडार में इसका जरा भी जो गया हिस्सा।
समजलो पार है वहां जिसे लेना हो ले लेवें। ३।
उभय भव में हमेशा से, चलन चलता इसीका है।
समजमें आगया हो तो, जिसे लेना हो ले लेवें। ४।
इसे जल चोर अग्नि या, किसी का भी न खतरा है।
सदा आनन्द देता है जिसे लेना हो ले लेवें। ५।
खजाने के निकट में ही, भरा है दिव्य सुखसागर।
त्रिविध सन्ताप हरता है जिसे लेना हो ले लेवें। ६।
वही भगवान है जिसके हृदयमें यह खजाना है।
स्वयं भगवान होने को जिसे लेना हो ले लेवें। ७।
मुनिगणनाथ हरिसागर, गुरु हैं पूज्य उपकारी।
दया ला दान करते है जिसे लेना हो ले लेवें। ८।
सुनो संसार भर में भी, न इसमें सार है कोई।
कवीन्द्रोंने इसे गाया जिसे लेना हो ले लेवें। ९।

---

## । सद् गुरु सेवा फल गहूलो । ४ ।

। राग—मेरो गली आजारे सावरिया मेरा गली आजा
भजु घरा आ महिरा खिवा जा रे सावरिया।
सेवो गुरु परम कृपाल भवियां, सेवो गुरु परम कृपाल भविय
॥ टेर ॥

गुरु कृपा थकी जीव सुगति की
वरे विजय वरमाल भवियाँ। सेवो०। १।
हृदय तिमिरभर करे नाश गुरुवर
काटे मोह की जाल भवियाँ। सेवो०। २।
सद्गुरु सवा मीठा मेवा
देवे नित्य रसाल भवियाँ। सेवो। ३।
सद्गुरु शरणे शुद्ध आचरण
टरतो जाय जंजाल भवियाँ। सेवो०। ४।
जनम मरण जाव कीरति कवीन्द्र गावे
सद्गुरु सेवो त्रिकाल भवियाँ। सेवो। ५।

---

## । सद्गुरु महिमा गहूली । ५ ।

। राग—पैसा प्यारो रे कि मोहन गारो रे ।

सखियाँ गावोरे काँई गावो गुरुगुणमाल सखियाँ गावोरे।टेर।
चउगति चहुटे बीचमें काँई जीव अनादिकाल। सखियाँ।१।
गुरुगमको पाये बिना काँई बहोत फिरा बेहाल। सखियाँ।२।
रागद्वेष ठगिये जहाँ काँई रहे बिछाकर जाल। सखियाँ ३।
लूटलिया धन मालको काँई बना दिया कंगाल। सखियाँ।४।
मोह महा अन्धेरमें, काँई भूला स्व पर विवेक।सखियाँ ५।

परवश पामर जीवन, कॉंइ पाये दु ख अनेक । सखियाँ ।६।
शुभ पुण्योदय जीवके कॉंइ आज मिले गुरुराज । सखियाँ ।७।
मारग दशक मोक्षके, कॉंइ मुनिजन सिरताज । सखियाँ ।८।
आलस विकथा छोड़के, कॉंइ होकर उद्यमवन्त । सखियाँ ।९।
योग शुद्धिको धारके कॉंइ सेवो गुरु निर्भ्रान्ति । सखियाँ ।१०।
पसर गुरुमुख मेघसे, कॉंइ स्याद्वाद रस रेल । सखियाँ ।११।
आज उसी रसरेल से कॉंइ पाप ताप दें ठेल । सखियाँ ।१२।
स्वारथमय संसार में, कॉंइ परमारथ का पन्थ । सखियाँ ।१३।
सुखद सरल अब होगया कॉंइ सेवत गुरुनिर्ग्रन्थ । सखियाँ ।१४।
गुरुमुखसागर विश्वमें कॉंइ हैं श्रीगुरु भगवान् । सखियाँ ।१५।
श्रीहरिसागर पूज्यहै, कांइ गणनायक गुणवान । सखियाँ ।१६।
गुरुदर्शन कीर्तन कियाँ कॉंइ आतम निर्मलहोय सखियाँ ।१७।
इस भीम्ह सद्गुरुविना, कॉंइ अशरणशरण न कोय । सखियाँ ।१८।

---

## । सद्गुरु उपदेश महिमा गहूंली । ६ ।

। राग—लाल ख्याल देख तेरे अंगारज मन भाय ।

भैरवी

सद्गुरु उपदेश देत भविक बोध पावें ।
भविक बोध पावे सखी । भविक बोध पावे । टेर ।

भटकत भव वनमें जीव जनम मरण पावे ।
सुगुरु चरण शरण अजर अमरता निपावे । सद्० ।१।
लोह भी सुवर्ण वर्ण पारस सङ्ग आवे ।
शिष्य सुगुरु होय यदि सुगुरु सङ्ग जावे । सद्० ।२।
सुगुरु क्रोध-मान माया लोभ को भगावे ।
रविप्रकाश तिमिर नाश शीघ्र ज्यों दिखावे । सद्० ।३।
अमित सघन घन घटा का पवन ज्यों नशावे ।
सुगुरु कुमति कुगति कुटिलता को त्यों हटावे । सद्०।४।
सिन्धु लहर बढ़तु है ज्यों चन्द्र उदय भावे ।
सुगुरु सुमति सुगति सरलता को त्यों बढ़ावे । सद्० ।५।
सुगुरु निकट विकट पन्थ सहज ही लखावे ।
विनय विमल वृत्त वर विवेक प्रकट पावे । सद्० ।६।
सुगुरु पाप ताप दुःख दूर ही गमावे ।
सुखनिधि भगवान रूप आप होइ जावे । सद्० ।७।
परम धरम धीर वीर भावना सुभावे ।
सुगुरु पूज्य हरि हमारे गुण कवीन्द्र गावे । सद्० ।८।



## । सद्गुरुगुण माहात्म्य गहूली । ७ ।

राग—दूर फिरा जग सारा जग सारा जग सारा
सिधगिरि सानी ना मिला ।

पुण्य उदय गुरु पाया गुरु पाया गुरु पाया करो वदना । टेर।
सद्गुरु वन्दन पाप निकन्दन, विबुध हृदय सुखदायक नन्दन
भवदव ताप विनाशन चन्दन वन्दत सखी सुखपाया सुखपाया
सुख पाया करो वन्दना । १ ।
सद्गुरु सेवा करण में हेवा, धरे होय मवरू निग नर देवा ।
पावे आतम अनुभव मेवा हरे सखी मोह माया मोह माया
मोह माया करो वन्दना । २ ।
सद्गुरु चरणा अशरणशरणा भवलकरम अरिदलनामरणा।
आधि व्याधि उपाधि हरणा, सखी सखी हो अमाया हो अमाया
हो अमाया करो वन्दना । ३ ।
सद्गुरु सङ्ग परम उमंगे सहज समाधि सरस तरंगे।
रहत सदा ही भाव निसंगे सखी निज रूप निपाया निपाया
निपाया करो व दना । ४ ।
सद्गुरु साचा निर्मल वाचा मोहराय को मारे तमाचा ।
पुद्गल बन्धन होवत काचा सखी बहिरातम हटाया हटाया
हटाया करो वन्दना । ५ ।

सद्गुरु पूरण ब्रह्मको कारण, अन्तर आतम भाव मचारण। भवोदधि दु खको दूर निवारण, कर सखी शत मुद्राया मुद्राया-
मुद्राया करो वन्दना। ६।
सद् गुरुसुखोदधिभगवानऋद्धिसिद्धि,धरेटिगपग२अनहदनवनिधि भव्यजनोंकावोधतशिवविधि, वही सखी मेरे मनभाया मनभाया
मनभाया करो वन्दना। ७।
सद् गुरु ज्ञानी सेवा मानी आतम निर्मल कारण मानी। ह हरि पूज्य सुगुरु गुणखानी, दिव्यकवीन्द्र गुणगाया गुणगाया
गुणगाया करो वन्दना। ८।

---

## । सद्गुरु प्रार्थना गहूली । ८ ।

। राग—मेरे राम अयोध्या बुलालो मुझ ।

गुरु ज्ञानकी वातसुनायाकरें हमें समकित रत्न का दान करें।टेर।
मूल विन साखा नहीं होती हुई देखी नहीं
सम्यक्त्व विन त्यों धर्म करणी भी सफल होती नहीं।
कहो हे न वही हम कैसे कर। गु० ।।१।
माया लगी चारों तरफ कुत्रगम हमें पड़ती नहा,
मिथ्यात्व की छाया हृदयसे यों छिटकतीही नहीं,
इसे कैसे कहो अब दूर करे। गु० ।२।

साधन नहीं तैयार साधक साध्य कैसे पा सके।
नैया न है नावीक सब क्या सिन्धु जलको तिर सकें
कैसे साध्य कहो अब प्राप्त करें। गु०।३।
क्रोडों भवोंमें भी नहीं हम पूर्ण बदला दे सकें।
उपकार इतना आपका वर्णन न जिसका होसके।
एसे आप गुरू उपकार करें। गु०।४।
कामधेनु कल्पद्रुम चिन्तामणि भी तुच्छ हैं,
पालिया गर एक जो सम्यक्त्व श्रद्धा स्वच्छ है।
यही आप उपाय बताया करें। गु०।५।
संसार सागर पतित जन उद्धारकर्ता आप हैं,
सच्चे हितैषी हैं हमारे आप ही माँ बाप है।
कभी साथ न अब हम दिलमें धरें। गु०।६।
दु खहर्ता आप सुखसागर गुरु भगवान् हैं,
ज्ञान गुण भण्डार सच्चे आप हम अज्ञान हैं।
निज रूप हमें भी बनाया करें। गु०।७।
तत्त्व की श्रद्धा सुमिथ्या हरित भेदन में हरि
सागरों से भी बडी होवे हृदय में विस्तरी।
सब दिव्य कवीन्द्र सुकीर्ति करें। गु० ।८।

---

## । कर्त्तव्य सदुपदेश गहूंली । ६ ।

। राग—जिन धर्म का डंका आलममें बजवा दिया वीर जिनेश्वरने ।

दु खहर सुखकर भविजीवोंको शुभबोध दिया श्रीगुरुवरने ।
आचार विचार सुधार करो शुभ बोध दिया श्रीगुरुवरने ।टेर
अज्ञान दशामें पड़े हुए जब आतम भान ही भूले थे ।
तब उदय दिशा के सूर्यरूप, शुभ बोध दिया श्रीगुरुवर ने ।१।
न्यायोपार्जित धनसे अपना निर्वाह करो जो सुख चाहो ।
धन प्राप्ति विघन जय हो वैसा शुभबोध दिया श्रीगुरुवरने ।२।
न्यायी जीवन जीने वाले ही उभय लोक सुखमय होते ।
अन्याय कभी न करो एसा शुभ बोध दिया श्रीगुरुवरने ।३।
द्रव्य क्षेत्र और काल भाव की नाड़ी कैसे चलती है ।
उसको अति शुद्ध सरलतासे शुभ बोध दिया श्रीगुरुवरने ।४।
आदर्श बनो आदर्श बनो कर्त्तव्य करो अपने जो हो ।
निज शुद्धि सगठन सिद्ध करो, शुभ बोध दिया श्रीगुरुवरने ।५।
है जैन धर्म का मूल तत्त्व जो स्याद्वाद उसको जानो ।
कितना विशाल है वह देखो, शुभ बोध दिया श्रीगुरुवरने ।६।
श्रीसुखसागर भगवान् गुरु, हरिसागर सम गुणधाम बनो ।
यों दिव्य कवीन्द्रोंसे वर्णित, शुभ बोध दिया श्रीगुरुवर ने ।७।



## । कर्त्तव्योपदेश गहूंली ।१०।

राग—शुद्ध सुन्दर अति मनोहर माल चन्द्रमाननम् ।

कर्त्तव्यका उपदेश पाकर भूलना नहीं चाहिये ।
कर्त्तव्य ही आदर्श है आदर्श जीवन के लिये । टेर ।

परमात्मा की पुण्य पूजा नित्य करनी चाहिये ।
बिगड़ी हुई निज आत्मा को शुद्ध करने के लिये । कर्त्तव्य० ।१।

ज्ञानद्वारा सद्गुरुसे बोध, पाना चाहिये ।
निज अविद्या अपना को दूर करनेके लिये । कर्त्तव्य० ।२।

प्राणियोंमें सम अनुकम्पा रखनी चाहिये ।
चिरसल्लभ और निर्भय रूप होने के लिये । कर्त्तव्य० ।३।

पात्र गुणीयोंको सदा शुभदान देना चाहिये ।
चाहतके साथ वांछित वस्तु पानेके लिये । कर्त्तव्य० ।४।

सद्गुणी जनके गुणों में, राग रखना चाहिये ।
इन दुर्लभ दिव्य सद्गुण रत्न पानेके लिये । कर्त्तव्य० ।५।

आगम श्रवण चिंतन मननमें लौ लगानी चाहिये ।
हिताहित यथा तत्त्व है, उनको समझनेके लिये । कर्त्तव्य० ।६।

है मनुज भव इसके फल, ये सभी प्रत्यक्षमें ।
शान्त सुखसागर जनित अमृत परम रस के लिये । कर्त्तव्य० ।७।

उपदेश हरिसागर गुरु के नित्य धारण कीजिये ।
निज यशोगाथा कवीन्द्रोंसे गवानेके लिये । कर्त्तव्य० ।८।

---

## । सद्धर्म वृक्षरक्षणोपायोपदेश गहूली । ११ ।

। राग— शुद्ध सुन्दर अति मनोहर ताल वन्देमातरम ।

श्रीगुरु सत्सङ्ग में सद ज्ञान अमृत पीजिये ।
विश्व पावन धर्म के उपदेश को सुन लीजिये ।टेर।
धर्मरूपी वृक्ष के शुभ, बीज बानेके लिये ।
आत्म भूमिका विशोधन, खूब ही कर दीजिये । श्रीगुरु० ।१।
जो विरोधी तत्व है, उन की परीक्षाको करें ।
फिर हो तदबीर से फिर, नाश उनका कीजिये । श्रीगुरु०।२।
हैं कलुषित भावरूपी, कीट कांटे पड़ को ।
शान्ति पूर्वक यत्न करके, दूर उनको कीजिये । श्रीगुरु०।३।
निश्चल बना निज इन्द्रियों को, नित्य रक्षा के लिये ।
दिव्य तार दृढ चित्त वृत्ति, बाड़ फैला दीजिये । श्रीगुरु०।४।
सींचकर निर्मल दया जल, द्रव्य भाव सर्वथा ।
यों यथोचित धर्म के तरु, वृक्ष लहरा दीजिये । श्रीगुरु०।५।
नर सुरासुरनाथ सुख सब, जानलो ये फूल है ।
मोक्ष सुख फलरूप हैं, सत्यमफ़र चख लीजिये । श्रीगुरु०।६।

अगम अनन्त अपार गुण, गावत शरद होगा नहीं।
सो स्वयं भगवान का चरण, परम सुख लीजिये। श्रीगु०
पूज्य हरिसागर गुरु मुनीन्द्र कारण हैं मिले।
धर्म का सच्चा तरीका आप उनसे लीजिये। श्रीगु० ।८।

---

## । अहिंसा धर्मोपदेश गहूली । १२ ।

। राग—ख्याल मुद्र ताल ।

धरम धरम का मूल अहिंसा सब हृदय में धारो रे।
श्रीगुरु के उपदेश भविकजन आप विचारो रे।
कि दिल में धारो रे। टेर।
पाँचों इन्द्रिय मन-वच-काया, बल है तीन प्रकारा रे।
श्वासोच्छ्वास आयु मिल दशधा प्राण प्रकारा रे,
कि आप विचारो रे। १।
प्राणों को धारे सो प्राणी और सभी कहलावे रे।
प्राण वियोग हुए से होगा, मृत्यु जगमें आवरे।
कि आप विचारो रे। २।
जैसे अनुभव सुख दुःख का, निज आत्म को होत रे।
वैसे ही सब प्राणीमात्र को, सुख दुःख होवत रे।
कि आप विचारो रे। ३।

जीवन सब ही को प्यारा है हैं सब सुख के कामी रे । ३ ।
जीवन हर दु खदे मत हाना, दुर्गति गामी रे ।
कि आप विचारो रे । ४ ।
अपना जन्म मरण नहीं चाहें, वे पर को क्यों देवे रे ।
कार्य नहीं चाहें उसके क्यों, कारण सेवें रे ।
कि आप विचारो रे । ५
किसी जीव को किसी तरों से, कष्ट कभी नहा देना रे ।
द्रव्य भाव से नित्य अहिंसा, हो ज्यों रहेना रे ।
कि आप विचारो रे । ६ ।
कर्मोदय से दु खी जीव को, देख हृदय भर लाना रे ।
इन दु खों को दूर हटाने, शक्ति लगाना रे ।
कि आप विचारो रे । ७ ।
अन्धा लूला और अपाहिज, भूखा प्यासा होवे रे ।
इसकी रक्षा करना इसमें, द्रव्य अहिंसा होवे रे ।
कि आप विचारो रे । ८ ।
आत्म धर्म से पतित जीव को,उस ही में थिरकरना रे ।
भाव अहिंसा यही इसे कर, भव जल तिरना रे ।
कि आप विचारोरे । ९ ।
श्रीहरिसागर गुरु गणनायक भाव दया प्रगटावें रे ।
दिव्य कवीन्द्र उन्हीं की निर्मल कीरति गावें रे ।
कि आप विचारो रे । १० ।

## । निज घर पर घर स्वरूप गहूंली । १३ ।

राग—जिन धर्मका डंका आलम में बजवा दिया वीर जिनेश्वरने

परघरके प्रेमका त्यागसभी, अपने घरका कुछ ख्याल करो ।
गुरुराज सुनाते हैं बार यही सुख से अपने घरमें विचरो डेरा
पर घरमें जो मर जाते हैं वे पराधीन बन जाते हैं ।
पद पद ठुकराये जाते हैं, ऐसे दु खका कैसे बिसरो । पर०।१।
पर घरमें जो सुख दीख रहा, है अन्त उसी में दु ख महा ।
ज्ञानी पुरुषोंने भदलहा कुछ ज्ञान दृष्टिस देखा करो ।पर०२।
जाना नरका में फिर है भला, पर परघर तो है बूरी बला ।
जाने पर जाय नहीं निकला, रस पड़े वहाँपर सड़ा करो ।पर०।३।
परघर धारस की टट्टी है, संताप भरी यह भट्ठी है ।
आखीर में तो वह मिट्टी है। वहाँ जा क्यों जीवन ख्वार करो ।
पर घरमें भूग विलास कर आन वालों का हास करें ।
बेहोस बना सर्वस्व हरें उनसे अब पींड छुडाया करो। पर०।४।
निज घरमें है स्वाधीनपना, जिसमें सच्चा सुख है इतना ।
कि है जिससे सर सुस सुपना अब उससुखका उपयोग करो।
निज घरमें हो सुखसागर है निज घरमें ही भगवान रहें ।
निज घरकी बात को कौन कहें, बातें उसके पथ को पकरो ।५।

हरिसागर गुरु गणनायक्क, उपदेश प्रदीप को लेकरके।
मारगदेखा अपनघरके,तब दिव्यबीन्ट सुकीर्ति करो ।पर०।८।

---

## । सद्गुरु वन्दन गहूंली । १४ ।

राग—क्या कहूं कथन मैं मेरा नाथ क्या कहूं कथनमैं मेरा ।

भाव से वन्दन मेरा नाथ, भाव से वन्दन मेरा।
काटो भव दु ख फेरा नाथ, भावसे व दन मेरा। टेर।
तारक सद्गुरु चरण कमलमैं, कीना आज बसेरा।
मानव हू अब मैंन पाया, भवबन अन्तिम छेरा नाथ ।भाव०।१।
ससार कारागारम आया, मोह निबिड [illegible] घेरा।
सद्गुरु सूरज आज मिले तब,प्रकटा पुण्य सवेरा नाथ ।भाव०।२।
काल अनादि आतम धनका लूट करम लूटेरा।
सबलसुभटगुरुचरनशरनतें,मिटगया आज बिखरा नाथ ।भाव० ३।
अन्धकारका वाच्य गुपद् है, रूपद् वाच्य उजेरा।
अन्धकारका नाशक सो, गुरुपद् अर्थ सुहेरा नाथ । भावसे०।४।
सद्गुरु बोध सुधा का प्याला, पीवत होत अजेरा।
तत्त्व अतत्त्वोंका होता है, अपने आप निबेरा नाथ ।भावस०।५।

कपट रहित जो हो रहता है, सुखद सुगुरु पद चेरा।
सुखसागर भगवान रहे यद, शिवरमणीसे घेरा नाथ।भाव०।६।
श्रीहरिपूज्य सुगुरु सेवामें, नित निश वन्दन मेरा।
धन्य कवीन्द्र वही नर है जो, होत गुरुका पूजेरा नाथ। भाव०७।

---

## । सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणिमोक्षमार्ग गहूंली । १५ ।

। राग—मांड ।

है जिनवाणी, गुरु गुणखाणी निरुपम सुख दातार।
हे भविप्राणि! निजहितजानी, देखो सत्त्व विचार। टेर।
सम्यग्दर्शन ज्ञान चरण हैं, जिन वाणी का सार।
उनका ही उपदेश करें गुरु, सुन होना भव पार। हैजिन० ।१।
ये तीनों ही रत्न अमोलक पूरण सत्य स्वरूप।
पाता है सो हो जाता है, त्रिभुवन का भी भूप। हैजिन० ।२।
बाहिरके जितने हैं भूषण, दूषण से भरपूर।
रवि शशि से भी बढ़कर ये तो, भलकाते हैं नूर। हैजिन०।३।
नरभवमें निज बीरज योगे, भलकावे सो धन्य।
परमातम पद पा सुख भोग, सहज समाधि जन्य। हैजिन०।४

सम्यग्दर्शन ज्ञान चरण की पूरण प्राप्ति यही।
है ससार असार उसी में केवल सार सही। हैजिन०।५।
इन्ही तीनों के धारक ही हैं सुखसागर लयलीन।
ये ही हैं भगवान् उन्हीके मुक्तिरमा स्वाधीन। हैजिन०।६।
श्रीहरिसागर गुरु गणनायक, के उपदेश यही।
तन्मय जीवन में है कीरति, दिव्य कवीन्द्र कही। हैजिन० ।७।

---

## । समकित लक्षण गहू लो । १६ ।

*राग—हो प्रातम जी प्रीत की रीति अनित्य तजी चित्त धारिये।*

सुन हे वहेनी ! गुरुवर दें उपदेश हृदय में धारना।
उससे जगमें फिर अपना उत्तम जीवन निर्धारना। टेर।
नव तत्वों की पहिचान करो उनमें निश्चल श्रद्धान धरो।
समकित गुणठाणे में विचरो। सुन हे वहेनी ? ।१।
समकित ही सार सदा जानो, उससे ही धर्म क्रिया ठानो।
ता विन मत धर्म सफल मानो। सुन हे वहेनी ? ।२।
समकित के लक्षण पाँच कहे, अपराधी पर भी न क्रोध वहे।
उपशम समता में नित्य रहे। सुन हे वहेनी ? ।३।

नर सुर सुख हैं सब दु खभरे, अक्षयसुख मोक्षकी चाह करे।
सवेग यही दिल बीच धरे। सुन हे बहेनी ? ।४।
ससार को कारावास लखे, वासों निर्वेद सदैव रखे।
धर्मामृत रस को नित्य चखे। सुन हे बहनी ? ।५।
लख दीन हीन दुखिये प्रानी, उनकी अनुकम्पा दिल ठानी।
करे रक्षा निस निज हित जानी। सुन हे बहेनी ? ।६।
जिन कथित बचन सबही सच हैं, मिथ्या मतिका जहाँ लेश न है।
आस्तिकतामें यों रग रहे। सुन हे बहेनी ? ।७।
समकित सुखसागर का तट है पहोंचे लय होते सङ्कट है।
भगवान यहाँ मिलते झट है। सुन हे बहेनी ? ।८।
गुरुहरिसागर गणनायक है, सुखकर शुभ समकित दायक है।
देते है बोध जो लायक हैं। सुन हे बहेनी ? ।९।
जिनने गुरु सुरतरु पाये है समकित वाँछित फल खाये हैं।
वे ही कवीन्द्र मन भाये है। सुन हे बहेनी ? ।१०।

---

## । समकित दूषण परिहारोपदेशगहूली ।

राग—मेरे राम अयोध्या बुलालो मुझे।

निर्मल समकित का ऐसे तू धार सखी,
पच दूषण दूर निबार सखी। टेर।

वीतरागी के विमल सिद्धान्त में शङ्का कभी ।
करना नहीं बस मानना हम अज्ञ क्या जानें सभी ।
गुरुगम का तू पाके विचार सखी । निमल० ।१।
सूक्ष्म अर्थों से भरे सिद्धान्त हैं संसार में ।
फिर शक्ति हम कैसे करें उनके सभी निर्धार में ।
उनसे जोड़ तू बुद्धि के तार सखी । निर्मल० ।२।
ज्ञानावरणी कर्म का क्षय हो सभी भ्रम-भय में ।
सद्रूप होगा ज्ञान भी बस सर्वथा उस पलमें ।
यातें तू न चपलता धार सखी । निर्मल० ।३।
काँक्षा कुमत की वाँछना है राग द्वेष जहाँ भरे ।
हो रागद्वेषाधीन हो संसारमें जनमें मरे ।
ऐसी काँक्षा को चित से टार सखी । निर्मल०।४।
है विचिकित्सा यही की धर्मफल है कि नहीं ।
इसका हृदयसे दूर कर सुन धर्मफल है ही सही ।
यातें धर्म में भाव सुधार सखी । निर्मल० ।५।
मिथ्यात्विगुण की भी प्रशंसा भूलकर करनी नहीं ।
है विष मिला जो दूध वह क्या प्राण को हरता नहीं ।
यातें ऐसी प्रशंसा बिसार सखी । निर्मल० ।६।

मिथ्यात्वि जन की सङ्गति को दूर ही से त्यागना ।
जिससे लगे सम्यक्त्व की शुभ वासना को दाग ना ।
निज मङ्गति शुद्ध स्वीकार सखी । निर्मल० ।७।
पूर्णता को पा लिया उनके लिये अपवाद हैं ।
वे जो करें करते रहो वे सर्वथा आजाद हैं ।
हममें न है वैसा विचार सखी । निर्मल० ।८।
अति दिव्य सुखसागर महा भगवान हरिसागर गुरु ।
उपदेश देते हैं यही इसमें प्रमाद मा कुरु ।
यही साधु कवी ट्रीं का सार सखी । निर्मल० ।९।

---

## । श्रावक धर्मोपदेश गहूली । १८ ।

राग—महावीर तुम्हारी मोहन मूरति देखी मन ललचाय० ।

उपदेशें सुगुरुधर्म उभय भव भय का नाश करे । टेर ।
दुर्गति पड़तोंको रखे, सुगति को फिर जो वखे ।
वह धर्म कहा निष्पखे, जिसमें दो हैं भेद परे । उपदेशें० ।१।
गृहि यतियों ने सुखकारा, वह देश सरव से धारा ।
होते गृहस्थ के आचारा, जिनका वर्णन यहाँ करे ।उपदेशें०।२।
जीवादिक तत्त्व विचारे, निज श्रद्धा को निर्धारे ।
नित वर्ते मार्गानुसार, समकित दर्शन शुद्ध धरे । उपदेशें०।३।

त्रस निरापराधी प्राणी, की सेच्छा न करे हानी।
निज शक्तिको पहिचानी, स्थूल अहिंसक मान धरे। उपदेशें० ४।
इत्यादिक बारह व्रतको, पालें भरें सुकृत को।
सेवें श्रमणोंके पदको पचम गुणठाणे विचरें। उपदेशें० ५।
उत्कृष्ट भावके धारी, बारम देवलोक विहारी।
क्रमसे होवे शिव सचारी, आत्मिक अक्षय सौख्यवरें। उपदेशें० ६।
सुखसागर श्रीभगवाना, गुरु हरिसागर गुणवाना।
उपदेश करें चितलाना, वर्णन दिव्य कवीन्द्र करें। उपदेशें० ७।

---

## । बारह व्रतकी गहूली । १९ ।

। राग—धनासिरी ।

बारह व्रत ये जान सखीरी ? बारह व्रत ये जान।
धारत होत कल्यान। सखीरी। टेर।
जान बूझकर विन अपराधे, प्राणातिपात न ठान। सखी०।
कन्या गो-भू आदि विषयमें, त्याग अलीक विधान। सखी०।१।
राजनियमसे दण्डित है वह, छोड़ अदत्तादान। सखी०।
इह परलोक विडम्बन हेतु, तज मैथुनसे तान। सखी०।२।

निज धन धान्यादि परिग्रहका, कर लेना परिमाण । सखी०।
दशों दिशायें जाने अनेक नियममें रख ध्यान । सखी० ।३।
भोगोपभोग प्रमाण में निशदिन, हो रहना सावधान । सखी०।
पापोपदेश प्रचार न करना, अनर्थ दंड प्रधान । सखी० ।४।
दो घड़ि राग द्वेष बिना करो, सामायिक सध्यान । सखी० ।
दिग् व्रत छूटें नियमित करना, देशावकाशिक मान ।सखी०।६।
पर्व तिथिमें पौषध पुष्टि उपवास पूर्वक जान । सखी० ।
अतिथि संविभाग वही जो दियासुपात्र में दान । सखी०। ६ ।
पचाणुव्रत हैं तीन गुणव्रत, चउशीक्षा पहिचान । सखी० ।
सब मिल होते श्रावक के ये, बारह व्रत सुमहान ।सखी०।७।
समकित पूर्वक आराधन कर, पहुंचे अमर बिमान । सखी०।
क्रमसे सुखसागर का पाकर, होते हैं भगवान । सखी० ।८।
श्रीहरिसागर गुरु गणनायक देते सद्व्रत दान ।
शिष्य कवीन्द्र व्रताराधकके करते कीरति गान। सखी० ।९।

---

## । गुरुविनय गहूंली । २० ।

। राग—ज्ञानादिक गुण सपदारे तुज अनन्त अपार।

सुनाव हे सखी ? हितशीक्षा श्रीगुरुराज ।
आतम परिणत जो करें सखी पावें अविचलराज ।टेर।
मूल कहा जिनधर्मका सखी, विनय जिनेश्वर देव ।
प्रकटें विनयी जीवको सखी, सद्गुणगण स्वयमेव । सुना० २

अभ्यन्तर तप भेद है सखी, विनय सदा सुखकार।
कर्म सघन वन दाहमें सखी, अद्भुत रूप तुषार। सुनावें०।२।
नामादिक निक्षेपसे सखी, विनयके चार प्रकार।
भाव विनय के धारते सखी होते हैं बड़ा पार। सुनावें०।३।
उत्तराध्ययन सुसूत्रमें सखी, प्रथमाध्ययन विशेष।
विनय स्वरूप विचारते सखी न रहे लेश क्लेश। सुनावें०।४।
मन वच काया शुद्धि से सखी, गुरु आज्ञा अनुकूल।
आचरणा को धारते सखी, शूल बने सब फूल। सुनावें०।५।
गुरु ईर्ष्या निन्दा कर सखी बतावे उतपात।
ऐसे अविनयी आतमा सखी, खावें जम की लात। सुनावें०।६।
जो हैं विनयी आतमा सखी रहते निरभिमान।
सुखसागर भगवान ने सखी, त्रिभुवन तिलक समान। सुनावें०।७।
श्रीहरिपूज्य सुगुरु मिले सखी, करना विनय अपार।
दिव्यरवीन्द्र सभी करें सखी निर्मल कीर्ति प्रचार। सुनावें०।८।

---

। नामस—समतोपदेश गहूली ।२१।

राग—धन हो ऋषभदेव भगवान युगला धर्म निवारन वाले।

सुनलो सुनलो गुरुउपदेश जो निज घोर अविद्या टाले। टेर।

हैं उलट वरण दु:खखान, दें सुलट वरण शिवदान ।
तामस समताको लो मान दोनों के हैं पन्थ निराले।सुनलो०१।
हैं उलट सुलट दो व्यक्ति, गुण बाधक साधक शक्ति ।
क्रमसे बन्धन और मुक्ति के हैं ये देने वाले । सुनलो० ।२।
हैं उलट सुलट दो चालें, सुगति कुगति से बचालें।
है भारी भद्र विचालें, माने सारे मतवाले । सुनलो० ।३।
है उलट सुलट दो चक्कर, लेते जो इनसे टक्कर ।
वे लख चौरासी चक्कर के खाने न खाने वाले । सुनलो०।४।
हैं उलटवरण गुणघाती तामस है मोह का नाती ।
होता है नाना भाँती, त्यागें शिव जाने वाले । सुनलो०।५।
जिन सुलट वरण को जाना थ सुखसागर भगवाना ।
पावें निज द्रव्य खजाना, हरि पूज्य विशद गुणवाले ।सुन।६।
है सुलट वरण जयकारी, समता सुमतिजन प्यारी ।
करें कीर्ति कवीन्द्र अपारी, पर पार न पाने वाले । सुनलो०।७

---

। भाव स्तव गहूंली ।२२।

राग—मारु—कहो सब जय २ श्री महावीर

नमोरे नमो श्रीगुरु गुण भण्डार ॥ टेर ॥

भाव स्तव के पावन पदका, अरथ दिखावन हार ।
वीतरागगुण बोध विधायक, निजगुण निर्मलकार । नमोरे०।१।

श्रमण ऐश्वर्यादिक पूरण त्रिभुवन जनआगार।
श्रीमहावीर जिनेश्वर स्वामी आदिकर अवतार। नमोरे० ।२।
तीर्थङ्कर सहसम्बुद्धात्मा पुरुषोत्तम सुखकार।
पुरुषसिंह मवर पुण्डरीक गन्धहस्ति गुणधार। नमोरे० ।३।
लाकोत्तमवर लोकनाथ नित योग क्षेम करतार।
यथावस्थित वस्तु प्रकाशक लोक प्रदीपाकार। नमोरे० ।४।
भावि भाव विभासन समरथ केवल ज्ञान मचार।
लोक प्रद्योतक भयहर अभयद, चक्षु श्रुतदातार। नमोरे० ।५।
सम्यग्दर्शन ज्ञान चरणमय मारग देशकसार।
शरणागत प्रतिपालक सुखकर अद्भुत रत्नाकार। नमोरे० ।६।
श्रुत चारित्र धरम उपदेशक धरम सारथि मनुहार।
गुण सम्पन्न विशेषण वाले वीर प्रभु जयकार। नमोरे० ।७।
श्रीजिनगुण निज आतम के गुण दोनों हैं इकसार।
पर विभाव परिणतिके कारण अन्तर पड़ा अपार। नमोरे० ।८।
परपरिणतिज निजपरिणतिमज गुरुउपदेशविचार।
ध्यान लग्नि परिपाक हुए से होवेगा निस्तार। नमोरे० ।९।
श्री भगवती जी सूत्र विषयमें, यों भाषे गणधार।
श्रीहरि पूज्य गुरु भवि बोले होत कर्मान्ध्रोद्धार। नमोरे० ।१०।

---

## पर्याप्ति स्वरूप गहूंली । २३ ।

। राग आशावरी । अवधू सो जोगी गुरु मेरा ।

भाव वन्दों वार हजारी श्रीगुरुवर उपकारी रे भावें० । टेर।
आतम तत्व परम हितकारी; सत्य स्वरूप दिखाया ।
कर्मजनित पर्याय विचार अद्भुत बोध दिपायारे । भाव० ।
निज आहार शरीरादिक की, पर्याप्ति छह पावे ।
कर्मोदय से फँसे आतम, श्रीगुरुराज बतावेंरे । भाव० ।२।
निज उत्पत्ति स्थानक पहुँचा, जीव लहे आहारा ।
ताको खल रस रूप करे वह, पर्याप्ति आहारारे । भावें० ।३।
जिस शक्ति से रसकी परिणति सात धातु बन जावे ।
शरीर पर्याप्ति कहते जासों जीव शरीर बनावे रे । भावें ।४।
जात हाता इन्द्रिय रूपे, धातुन का परिणाम ।
इन्द्रिय पर्याप्ति ये जाना, करण पर्याप्ति तमामरे । भावें ।५।
श्वासोछ्वास तथा भाषा मन योग्य सुपुद्गल दललें ।
तत्तद्रूप परिणत जासों, छोड़ आलम्बन लेरे । भावें ।६।
उस उस नाम हैं पर्याप्ति, जीव शक्तियाँ जानों ।
पूरीकर पर्याप्ति मरते, लब्धि पर्याप्ता मानोरे । भावें०।७।
चउ एकेन्द्रिय विकल असन्नी के पर्याप्ति पंच ।
छह सन्नी पंचेन्द्रियके यों, हैं पर्याप्ति प्रपंचरे । भावें० ।८।

ामय मात्र आहार पर्याप्ति, अन्तर मूहरत पच ।
नेजनिज शक्ति पूरण करते जगमें नर तियचर । भावे ८ ।९।
ऐते आत्म निज गुणमें जो सारी शक्ति लगावे ।
ारिपूज्य विशद गुण उनके, दिव्यक्वीन्द्र सुगावेरे । भावे ८ ।१०।

## श्रीमहावीर समवसरन गहूली । २४ ।

जिल्ले की दशी ।

त्रिभुवन तारक वीरजी जग उपकारीरे जयकारी जिनराज ।
त्रिभुवन तारक वीरजी जग उपकारीरे सुजाण । टर ।
चउद सहस शुभ साधु महाव्रत धारीरे हितकारी महाराज ।।
स यम साधक साधवी छतिस हजारीरे सुजाण । १ ।
विद्यमान जिन शासन उज्जलकारीरे अनगारी सिरताज ।
भु आज्ञा के पालक उग्र विहारीरे सुजाण । २ ।
ामानुगाम विचरता पावनकारीरे अघहारी शिवसाज ।
ायगृह नगर सुगुणसिल चैत्यमझारीरे सुजाण । ३ ।
विरचे समवसरन योजन विस्तारी रे सुखकारी सुरराज ।
वउमुखतोरण दृढ धजा मनुहारी रे सुजाण । ४ ।
त्नसिंहासन पूरव दिशि, सुखकारीरे गुणधारी जिनराज ।।
ारह परिषद् को उपदेशे भारीरे सुजाण । ५ ।

चतुरङ्गी निज सेना को सिणगारीरे नहिं पारी नरराज।
श्रेणिक वन्द सविनय भाव सुधारी रे सुजाण । ६ ।
करे मुक्ताफल साथियो मङ्गलाचारीरे गुणधारी धनराज।
गावें चिलणादिक पटराणी सुन्दरी सारीरे सुजाण । ७
समकित सुमतको लहे शिवकारीरे नरनारी समाज।
आतमगुण उजवाले बोध विचारी रे सुजाण । ८ ।
जिनवाणी भवसागरमें निस्तारीरे दुखहारी वरपाज।
पाकर परिषद निकसी दिशि अनुसारीरे सुजाण । ९ ।
श्रीहरिपूज्य प्रभुताणी बलिहारीरे जयकारी महाराज।
दिव्य कवीन्द्रे कीरति नित्य उचारीरे सुजाण । १० ।

---

## श्रीगौतमस्वामीकी गहूली । २५ ।

सीता माता की गोदीमें हनुमत डारी मूदड़ी इस रागमें।

वन्दो वीर विभु के शिष्य प्रथम गण धार कोरे।
चउविध संघ सुनायक इन्द्र भूति अणगार को। टर।
जिनका गोतमगोत्र पवित्र।
जगमें जो आदर्श चरित्र॥
धार मात हाथ शरीर उच्च विस्तार को रे। वन्दो०।१।

जिनका समचौरस सठान ।
स्वरूप लक्षण परम प्रधान ॥
धारे अद्भुत रूप अनूप प्रवर आकारको रे । वन्दो० ।२।
जिनका वज्र ऋषभ नाराच ।
सहनन अस्थि सघ निकाच ॥
न लहें कोई भी सुरनर जिनके बल पार को रे । वन्दो०।३।
जिनका वर्ण सुवर्ण समान ।
दर्शन दे आनन्द महान ॥
हरते विरत हृदयमें अनहद प्रेम मचार को रे । वन्दो०।४।
जिनका उग्र तपोमय जीवन ।
करत शासन की परभावन ॥
पाप मय हरते धरते प्रतिदिन शुद्धाचार का रे । वन्दो०।५।
प्रात काल में जिनका नाम ।
जपते हरता विघ्न समाम ॥
करते मगलकारी नित्य महोदय सार को रे । वन्दो० ।६।
श्री हरिपूज्य गुरु गुणवान ।
गौतम स्वामी का शुभध्यान ॥
करत पावे दिव्य कवीन्द्र भवोदधि पारकोरे । वन्दो० ।७।



## श्री गौतम स्वामी जी की गहूली । २६ ।

रावणन शक्ति मारी हरके तान तान तान इस रागमें ।

सेवो मेम धरीन गौतम गुरु गणधार धार धार ।
जानों तीन भुवनमें सद्गुरु सेवा सार सार सार । से
जो करम गहन वन भारी के दहन समर्थनकारी ।
देदीप्यमान तपधारी, वदो वार वार वार । सेवा० । १।
तप तपकर कर्म तपावे, निज आतम को यों तावे ।
पापों क अछूत बनावे, जो इकवार तार तार । सेवा० । २
आशा सा दोष महारी, भीरुजन को भयकारी ।
सर्वोच्च कोटि सचारी तप आधार धार धार । सवो० । ३ ।
जो परीषहादिक दुश्मन, नाशन में है निर्दयमन ।
आतम निरपेक्षी वर्तन धाराचार चार चार । सेवो० । ४ ।
जो घोर गुणों को धारे तप घार सदा विस्तार ।
अतिघोर ब्रह्म व्रत सारे, भोग विसार सार सार । सेवो०
सत्कार विहीन शरीरा, सक्षिप्त विपुल गम्भीरा ।
तेजो लेश्या गुण हीरा, अपरम्पार पार पार । सेवो० ।६।
चउदस पूरवी चउज्ञानी सर्वाक्षर योग विधानी ।
अव्याक्षर पून वाणी है ओंकार कार कार । सेवो० ।७।

नाति निकटे अति दूरे, सविनय शुभ ध्यान मन्रे ।
मस्तवार चरण चित धूरे, नित अनगार गार गार । सेवो०।८।
उत्तरदुत्तरानरे धारी, नियमित दृष्टि विस्तारी ।
सम्यग्ध्यान सुकोठ विहारी तज ससार सार सार ।सेवो०।९।
श्री हरि पूज्य गुरु गौतम हैं, सेवत हरते अघतम हैं ।
फिरता दिव्य कवीन्द्र सुगम है, बेड़ापार पार पार सेवो०।१०।

---

## श्रीगौतम स्वामि जी की गहूली । २७ ।

अय दिल प्रभु की याद में गाफिल ना हो जरा इस राग में ।

श्रीगौतम तत्त्व विचारणामें भाव यों धरा । टेर ।
दृढ श्रद्धा है जिन्हों का, तत्त्वों के मति ।
फेरभी छाद्मस्थिक भाव में, संशय सा है भरा ।श्रीगौतम०।१।
"चलमाण चलिये" सूत्र में जो अर्थ है रहा ।
उसमें है काल विचार विषयिक संशय दिलजरा।श्रीगौतम०।२।
कौतुहल भी जिनको हुआ है फैस यों सही ।
श्रीवीर प्रभु निज ज्ञान सेती निश्चय है करा । श्रीगौतम०।३।
पहिले न थी श्रद्धा वही उत्पन्न है हुई ।
उत्पन्न श्रद्धा भाव जिनके है हुआ हरा । श्रीगौतम० । ४ ।

ज्ञान श्रद्धा में तथा उत्पन्न श्रद्धा में ।
है कार्य कारण रूप भारी भेद सो भरा । श्रीगौं०।५।
श्रद्धा संशय कौतुहल वाले गौतम स्वामी ने ।
श्रीवीर प्रभुके पासमें जा प्रश्न यों करा । श्रीगौं०।६।
श्रीहरि पूज्य प्रभु जग जीवन पावन वाणी से ।
मुकवीन्द्र पदित गौतम स्वामी संशय को हरा । श्रीगौं०।७।

---

## सद्गुरु बोध प्याला गहूंली । २८ ।

। दाड़िया रंग के राग में ।

पीलो न प्रेम धरी रे सुभवियां, पीलो न प्रेम धरी ।
सद्गुरु बोध सुधा का प्याला, पीलोने प्रेम धरी० । टेर ।

अजर अमर पद पावो नियमम जानो न जूठ जरी ।
रे सुभवियां पीलोने ।१।
लोक अलोक के विविध स्वरूप को, देखो प्रत्यक्ष करी ।
रे सुभवियां पीलोने० ।२।
हृदय नयन निज निर्मल द्वारे घोरांधकार हरी ।
रे सुभवियां पीलोने० । ३।

सार सागर दुःखों का आकर, जल्दी से नाओ तरी ।
रे सुमवियाँ पी लोन० ।४।
महा भय मेरवटा वह, जाने सभी विखरी ।
रे सुमवियाँ पी लोन० ।५।
हद आतम शाँति समर्पे, ताप समाप हरी ।
रे सुमवियाँ पी लोन० ।६।
मस्य शीघ्र" बोध न भूलो, गतकाल न आवे फरी ।
रे सुमवियाँ पी लोने०।७।
भगवान हरि पूज्य गुरु सेवो, वाणी कवीन्द्र उचरी ।
रे सुमवियाँ पी लोन० ।८।

---

## प्राणी प्रबोध गहूली । १९ ।

। राग—माढ ।

णी सुनले गुरु उपदेश प्राणी सुनले गुरु उपदेश ।
य वाणी सुधाका लेश हरे सब कराल क्लेश । प्राणी०।टेर।
म क्रोध मद लोभ मान हर्ष अंतर शत्रु छह ।
द करके निग्रह करते, पटकें नीचा वह ।
कब तू चेतेगा अर कह । प्राणी०।१।

काम कहा वह जो होता है, विषयों से सम्बन्ध
त्याग अरे तू शीघ्र उस अब, क्यों करता प्रतिबन्ध ।
फोकट होगा है तू अन्ध । माणी० ।२।

अन्तर आतम सद्गुणदाहक, अद्भुत अग्नि रूप ।
निज पर को हानिकर होता, दबो द भर रूप ।
ऐसा है रे क्रोध स्वरूप । माणी० ।३।

औरों के गुणको क्यों निन्द ईर्ष्या से सानन्द ।
मदगद सन्निपात घिरा तू क्यों करता आनन्द ।
कब तू त्यागेगो यह फन्द । माणी० ।४।

ग्रह रूप परिग्रह उसका योग्य सदा है त्याग ।
राग भरे तू त्याग करे नहीं, लोभ समुद्र अथाग ।
अब तो चेत अरे महा भाग माणी० । ५ ।

जात्यादिक जो आठ मकारे, निज गुण रोधक दुष्ट ।
मान महागिरि है उसपे चढ़ क्यों सहता है कष्ट ।
गिरकर आखीर होगा नष्ट माणी ०। ६ ।

भव वर्द्धक साधन को साधे, विषय कषाय अनेक ।
उनहीं में तू हर्ष मनावे भूला आत्म विवेक ।
ऐसी क्या है तेरी टेक । माणी०। ७ ।

सुख सागर भगवान् सदा हरि सागर गुण गम्भीर ।
चरण शरण को दिच्य कवीन्द्रो, धारो ह्राकर धीर ।
जिससे पहुंचोगे भवतीर । मरणी० । ८ ।

---

## सद्गुरु सगति गहू लो । ३० ।

। पधारो म्हारा मन्दिरो पे जे मारा ओर न० इस राग मे ।

सद्गुरु सग समकित रङ्ग सुहावना ।
अङ्ग लग तन राग द्वेष होय नाश जो ।
अनुपम आत्म ज्याति प्रकट श्री कट
माया वल्ली रहे न पर की आश जो । स०१।
काल अनादि पुद्गल सगी आतमा
गुरु गम विन तज निज घर परघर भटकानो ।
जनम मरणके दुस्सह दुख को भोगता
विविध गतिमें वेष धरा निज नटका जो । स०२ ।
आर्यदेश आरजकुल श्री जिन धर्म की
प्राप्ति हुई है अब कर्त्तव्य हमारे जो ।
श्रीसद्गुरु आधीन हुए सब सौंवले
माया शल्य विहीन नृतिमे धारें जो । स०३ ।

स्थूल अणुव्रत गुण व्रत शीक्षा व्रत धरे
क्रमसे जिनकी बारह संख्या हावे जो।
सुव्रत धार विधि पूर्वक गुरु पास में
देशविरति पचम गुणठाणे रहेवेंजो। स०४

परमगुरु प्रभु वीतराग महावीर थे
उपासकांग मे बारह व्रत के धारी जो।
निरतिचार जीवन मतिमा धारी हुए
आनंदादिक श्रावक जाउ बलिहारी जो। स०

सद्गुरु तारें तिरें स्वय भवसिंधु से
कर करावे सदा क्रिया निष्पाप जो।
सम्यक् तत्व निरूपक साधु धर्मके
लीन रहें नित हरें जीव सताप जो। स०६

सुखसागर भगवान् गुरु हरि पूज्य हैं
परम महादय पथ के सारथ् वाह जो।
पक्षपात विरहित हितकारक लोक के
दिव्य कवीन्द्र सुवर्णित वचन प्रवाह जो।स०

## चौमासी व्याख्यान गहूंली । ३१ ।

। राग—पनिहारी ।

मङ्गलमय दिन आजका सुन साहेली,
आरम्भ वर्षाकाल साहेली ।
दर्शन श्रीगुरु मेघ के सुन साहेली,
करके हों खुश हाल साहेली । टर ।
पाप ताप ऋतु नाश से सुन साहेली,
फैला शान्ति समीर साहेली ।
दुष्ट रजा राशि मिटी सुन साहेली,
पाकर बोध सुनीर साहेली । १ ।
धर्मलता लहरा गई सुन साहेली,
भविजन हृदयोद्यान साहेली ।
भववनथाके जीवका सुन साहेली,
है आराम महान साहेली । २ ।
मोह महोदधिशोष को सुन साहेली,
पाया आप ही आप साहेली ।
सामायिक समता नदी सुन साहेली
हरे सभी सताप साहेली । ३ ।

आवश्यक आतम क्रिया सुन साहेली,
खेती सुन्दर रूप साहेली।
भव्य जीव मस्त रवैं सुन साहेली,
प्रकटे धान्य अनूप साहेली। ४।
पौंषध पौंधे धर्म के सुन साहेली,
देत हैं फल फूल साहेली।
नर सुर शिव सुख रस भरे सुन साहेली,
सहज समाधि मूल साहेली। ५।
प्रभु पूजा की नाव से सुन साहेली,
सुखसागर के बीच साहेली।
लीला में लयलीन हो सुन साहेली,
हर करम मल कीच साहेली। ६।
श्रीहरि सागर सद्गुरु सुन साहेली
है शुभ मेघ समान साहेली।
दिव्यकवीन्द्र सुकीर्ति की सुन साहेली,
यों नित छेड़ें तान साहेली। ७।

---

## चौमासी व्याख्यान गहूंली । ३२ ।

। राग—नाग जीकी । मल्हार ।

चौमासी हित देशनारे वारी, धारत चित्त
धारत चित्त उल्लास । भव भय भीरू भव्यके रे,
भव भय भीरू भव्य क र वारी । छोडत है भव
छोडत है भव पास । चौमासी हित दशनारे । १ ।
समम गुणधारी सभीरे वारी, बहुसावद्य
बहुसावद्य व्यापार । करना ही नहीं चाहियेरे ।
करना ही नहीं चाहियेर वारी, जीव दया दील
जीव दया दील धार । चौमासी हित देशनारे । २ ।
फागुन आदिक मास में र वारी तिल धान्यादिक-
तिल धान्यादिक सार । संग्रहना नहा चाहिये रे ।
संग्रहना नहीं चाहिय रे वारी । जीवोत्पत्ति
जीवोत्पत्ति विचार । चौमासी हित देशनारे । ३ ।
अभक्ष्य बावीसों तथा र वारी । अनन्त काय
अनन्त काय बत्तीस । खाना कभी नहीं चाहियेरे ।
खाना कभी नहीं चाहियेरे वारी । मानो विसवा
मानो विसवा बीस । चौमासी हित देशनारे । ४ ।

अन जाने फल को सदा रे वारी । पत्र शाक विन
पत्र शाक विन शोध । विगड़े आटा घी विप रे ।
विगड़े आटा घी विपरे वारी । माँस दोप अवि
माँस दाप अविरोध । चौमासी हित देशनारे । ५ ।
इच्छारोधन भावसे रे वारी बहुविध तप वि
बहुविध तप विस्तार । भवदवताप निवारणोरे,
भवदवताप निवारणोरे वारी । शक्ति सहित चित्त
शक्ति सहित चितधार । चौमासी हित देशनारे ।६।।
श्रीहरि पूज्य कृपा थकीरे वारी समकित निर्मल
समकित निर्मल सार । दिव्य कवीन्द्र लह थहीरे ।
दिव्य कवीन्द्र लहे थहीरे वारी । अक्षय सुख भ
अक्षय सुख भण्डार । चौमासी हित देशनारे । ७ ।

---

## सामायिक गहूली । ३३ ।

। अय दिल प्रभु की याद में गाफिल ना हो जरा । इस तर्ज में ।

सामायिक धारी श्रावक साधु तुल्य हो रहें । टेर ।
हैं निन्दक वन्दक एक से और मान तथा अपमान ।
त्रस थावर प्राणी मात्रमें समभाव जो रहें । सामायिक० ।१।

ससार जहेरी हसक अ कृर जा दा ई ।
उन राग द्वेषका छाड़के ज्ञानादिक लाभ नह । सामायिक०।२।
सामायिक समयिक आदि है सामायिक आठ प्रकार ।
उनका धारें व जीव अरन दु ख का दहें । सामायिक० ।३।
भाव अहिंसक सत्यवाणी पाप रहित आचार ।
पाइ अक्षरमें कर्म नाशक बारे का वहें सामायिक० ४ ।
ग्रान पदों में व्याप्त एसी द्वादशांगी है ।
सुनकर अनुशीलन सवथा अजरामर भाव गह । सामायिक०।५।
जो वस्तु मात्र का जानके, हयोंका त्याग कर ।
सुना साधन में परीषहा को सम से सहें । सामायिक०।६।
हरि पूज्य प्रभु आदश से सामायिक नित्य करें ।
वस दिव्य कवीन्द्र यशोगाथा उनकीहा सत्य कह । सामायिक०।७।

---

। चौमासी व्याख्यान गहूली । ३४ ।

। राग आशावरी सिद्ध चक्र पद वन्दो ।

चौमासी चित धार रे भविका, धर्म विशष विचार । टर ।

षट आवश्यक औषध अनुपम, उभय काल लो धार।
जिनवर वर धन्वन्तरी भाषित भव गद टालन हार।रे भवि०१
अपुनर् बंधकयोगसे कीना आवश्यक विस्तार।
बहुल पाप रजको हरता है द सुख अपरम्पार। रे भवि०।२।
तज आहार शरीर की सेवा गृह व्यापार कुशील।
पर्वदिवस में पौषध करके, मोह भूप दो खील। रे भवि०।३।
द्रव्य भाव शुचि मति दिन करना, जिन पद पूजा सार।
आतम पूज्यपणो तब प्रकटे, पूजक का निर्धार। रे भवि०।४।
इन्द्रिय मनका संयम करके, तज दो विषय विकार।
ब्रह्मचर्य आदर्श यही है अक्षय गुण आधार। रे भवि०।५।
अभयदान सुपात्र तथैव च, मुक्ति विधायक मूल।
अनुकम्पादिक दान जगतमें नरसुर सुख अनुकूल। रे भवि०।६।
इच्छारोधन तप को धारो, बाह्य अभ्यन्तर भाव।
कर्म निकाचितभी जरी जावे,लब्धि सिद्धि गुण दाव। रे भवि०७
निन्दा दुर्गति की महतारी कर निज दिल से दूर।
निज दुष्कृत की निन्दा करना, प्रकटे आतम नूर। रे भवि०।८
श्रीहरि पूज्य जिनेश्वर शासन, दुर्लभ पाया आज।
वैदिव्य कवीन्द्र सुकीर्तितसेवो, पावो अविचल राज। रे भवि।९

## चौमासी व्याख्यान गहूली । ३५ ।

। राग गुजराती रामडा पद्धति ।

ाना भाव धरीने अइयें आवू भगवान० इस मर्ज में ।
ाखियाँ भाव सद् गुरु वाद हृदय में धारनार ।
ाया अनुपम अवसर चौमास का आज ।
व धर्म विरुप प्रकारे सविक समाज ।
रनी अपनी करत क्रम दुष्कृत आलोचनारे । टर ।
साखी) श्रावक का समारमें, लगते हैं अतिचार ।
आचारों का सेवत, शत चौवीस प्रकार ।
मिथ्या दुष्कृत्य उनका देत याग सुधारनारे । सखि० १।
साखी) समकित पूर्वक हैं कह श्रावक के व्रत बार ।
अप्रमाद परिणाम से, तज करके अतिचार ।
ाराधन से क्रम से सुर शिव सुख विस्तारनार । सखि० २ ॥
साखी) आतम गुण शोधक सदा, पुष्ट निमित्त प्रमान ।
शुद्ध देव गुरु धर्म की सेवा करो सुजान ।
वा सेवा दर्शी हैं अनुपम स्वीकारनारे । सखि० ३ ।
साखी) वीतराग के मार्ग में, नहीं राग अरु द्वेष ।

शात उपशम भाव में, वर्तन करो हमेश ॥
है यह पावन जैन धरम का मम विचारनारे । सखि० ४।
(साखी) श्रीहरिपूज्य जिनेश के सुन आदेश विधान ।
विधिपूर्वक पालन करो पावो पद कल्यान ।
यातें दिव्य कवीन्द्र करें कीरति निर्धारना रे । सखि० ५।



## अष्टाहिका व्याख्यान गहूली । ३७ ।

। हो जिनराज म्हारी नैया पार लगाओ महाराज इस राग में ।

है धन भाग सेवा पर्व पजूसन आये सुखकार । टेर ।

(साखी) अष्ट करम वारक सही, परम धरम गुणधाम ।
अक्षय सुख दातार है भव्य जीव विसराम ॥
हो सुर राज जाय द्वीप नदीश्वर भक्ति चित्तधार । है धन०१।
(साखी) शाश्वत जिन मन्दिर वहाँ बावनगिरि पर सार ।
मणि मंदिर जिन बिंब है शत चउवीस उदार ।
हो, आठ दिवस करते उत्सव जिन पूजा हितकार । हैधन०२।
(साखी) ऐसे ही इस पर्व में, श्रावक तज परमाद ।
वत्सर पर्वके आठ दिन, धर्म करो आबाद ॥

ो गुरुराज करते धर्मबोध सुन पाम्यो निजाचार । हैग्न०।३।
(साखी) सामायिक जिन पूजना, करते तपो विधान ।
आश्रव और कषाय का, रोको दुश्मन मान ।
ो निग देना दान अभय बहुभय मय जीवों को अपार ।है५०४।
(साखी) श्रीहरिसागर सद्गुरु, दें दृष्टान्त रसाल ।
उपदेशों करते रहा, वरते मङ्गल वार ॥
ो निर्भय बोले दिव्य कवीन्द्र, जयकार । है धन० ।५।

---

## अष्टाहिका व्याख्यान गहूली । ३७ ।

हुए आया मारासाये मतका पतो मन को तनको लगन को जा।
। कुण आयो मारामाके मन को इस राग मे ।

खी पर्व पजूसन सेवो, एतो सेव्यॉ पावन मेशार ।मवी०२८।
ाश्रव कारण मब त्यागो घन मोह निंद से जागोरे । सखी०
ह मिष्ट वचन वा धनदे, आरम्भ तजाओ मनहेर ।सखी०।१।
नों से वदि छुड़ाना, जीवा को अमारि पलाना । सखी०।

मत भेदि छेति कहा वाणी, कहो वाणी हितगुणखाणीरे ।स
परधन पत्थर सम माना विषरूप विषय सब जानारे । सखी
तृष्णा अति दूर निवारो संताप सदा चित धारोरे । सखी० ३
प्रीति का राग हटारे, सुविनय को मान घटारेरे । सखी०।
मैत्री का माया मारे, सब गुण का लोभ सहारे । सखी०।४
समता मयम सुख धारा, दुर्ध्यान हृदय से टारा रे । सखी०
लख खंडी कनक निसरनी, ना इक सामायिक सानीरे ।सखी०
आतमगुण पुष्टि बिगायि, करो पौषध पुण्य कमाई रे ।सखी०
पौषध सामर्थ्य विहीना, द्रव्य पूजा करो मनोरथार । सखी०।६
त्रिक शुद्धि तीन अवस्था जाना पूजा की व्यवस्थारे । सखी०
जिन दर्शन दुरित विनाश, वन्दन मनवांछित वासेर ।सखी०७
जिन पूजन औसर पूरे, जिन सुरतरु चिन्ता चूरेरे । सखी०।
जिन पडिमाजिनसमजाणो उपकार विशप प्रमाणोरे ।सखी०८।
जिन पडिमा दर्शन सारा, बोधल है आर्द्र कुमारारे ।सखी०।
पडिमा-श्रुत पचम आरे, भविजन के काज सुधारेरे । सखी०९।
सुखसागर श्रीभगवाना, गणनायक गुरु गुणवानारे । सखी०
हरिपूज्य नमो हितकारी, कीरति सुकवीन्द्र उचारीर ।सखी०१०

---

